मोक्ष नहीं है, अपितु प्रपञ्चसम्बन्ध विलय मोक्ष है। प्रपञ्च तीन प्रकारों से मनुष्यों को बन्धन में डालता है—१. भोगका आश्रय शरीर, २. भोग के साधन इन्द्रियाँ और ३. भोग्य शब्दादि विषय। भोग शब्द का अर्थ है--सुख तथा दुःख का प्रत्यक्ष अनुभव। इन तीनों प्रकार के बन्धनों की आत्यन्तिक निवृत्ति को मोक्ष कहते हैं।

यहाँ आत्यन्तिकत्व पूर्वोत्पन्न शरीर, इन्द्रिय एवं विषयों का विनाश और अनुत्पन्न शरीर, इन्द्रिय और विषयों की आत्यन्तिक अनुत्पत्ति है। पुनः शंका उठती है कि अनुत्पन्न शरीरादि की आत्यन्तिक अनुत्पत्ति क्यों? उत्तर यह है कि शरीरादि के उत्पादक जो धर्म एवं अधर्मरूप अदृष्ट पदार्थ हैं उनका निःशेषरूप से क्षय हो जाता है, अर्थात् विनाश हो जाता है। इस प्रकार प्रपञ्च के साथ आत्मा का सम्बन्ध होना ही बंधन है और प्रपञ्च से सम्बन्ध का हटना ही आत्मा के लिये मोक्ष माना जाता है। इस प्रकार शास्त्रदीपिका के मोक्षवाद के प्रसंग में यह दिखाया गया है। इसी विषयको लेकर शाबर भाष्य में ऐसा प्रसंग उठाया गया कि यदि आप मुक्त पुरुष के अशेष धर्मों का क्षय मानते हैं, तो मुक्त पुरुष के लिये कोई सुख उपलब्ध नहीं हो सकता जिससे कि मोक्षको परम पुरुषार्थ कौन कहे पुरुषार्थ भी नहीं कह सकते, अर्थात् वह मोक्ष अपुरुषार्थरूप ही सिद्ध होगा। इसका उत्तर संक्षेप में शाबरभाष्य में ऐसा दिया गया है कि आपका दिखलाया हुआ दोष भी स्थिर नहीं है, क्योंकि मुक्त पुरुष का आनन्दरूप सुख धर्मजन्य नहीं होता, कारण यह है कि यदि उनके इस आनन्दरूप सुखको धर्मजन्य मानें, तो वह आनन्दरूप सुख उत्पाद्य हो जाता है। साथ ही उत्पत्ति होने के कारण विनाशी भी सिद्ध हो जाता है। यदि कहें कि उस सुख को उत्पाद्य तथा विनाशी ही मानें तो 'न स पुनरावर्तते, न स पुनरावर्तते' इस अपुनरावृत्ति-परक श्रुति के साथ विरोध होगा। यदि आत्मानन्द को स्वाभाविक अर्थात् नित्य सिद्ध मानें तो संसारदशा में आत्मा का वह स्वाभाविक

आनन्द संसार से अभिभूत हो जाता है, पुनः निर्मुक्त संसारी के समक्ष वह स्वाभाविक अत्यानन्द ही अभिव्यक्त होता हुआ भोग्य रूप बना रहता है। इस आत्मानन्द के स्वाभाविकत्व में ( आनन्दं ब्रह्म ) इत्यादि हजारों श्रुतियां प्रमाण हैं, शाबरभा० मोक्षवाद-प्रसङ्ग, शास्त्रदीपिका में दिखाया गया है कि सुख तथा दुःखादिरूप समस्त वैशेषिक आत्मगुणोच्छेद ही मोक्ष है। धर्माधर्म के उच्छेद से सुख तथा दुःख का उच्छेद सिद्ध है। धर्माधर्मका उच्छेद तीन प्रकारों से होता है—( १ ) उत्पन्न धर्माधर्म का उपभोग से ( २ ) नित्य नैमित्तिक कर्मानुष्ठान से और ( ३ ) आत्मज्ञान से विरोध होने के कारण। उत्पाद्य जो काम्यानुष्ठान निमित्तक धर्म हैं उनका अननुष्ठान से अनुत्पाद होने के कारण तथा विहित के अकरण तथा प्रतिषिद्ध के अनुष्ठान से उत्पन्न जो अधर्म उनका विहितानुष्ठान के द्वारा एवं प्रतिषिद्धाकरण के द्वारा परिहार हो जाने के कारण शरीरारम्भका अभाव हो जाने पर साथ ही पूर्वशरीर का विनाश हो जाने पर यह मुक्त जीव अशरीरी होता हुआ अर्थात् शरीर रहित होता हुआ ही अवस्थित रहता है, शा० मु० कथनप्रसंग )।

'इज्याचार' इत्यादि आर्षवचनों में धर्मशब्द का प्रयोग आत्मज्ञान अर्थ में किया गया है। श्रवण, मनन और निदिध्यासनादि से सहकृत आत्मदर्शन अनादि अनिर्वचनीय भावरूप अज्ञान का निवर्तक है। यह किसी अन्य प्रमाण से ज्ञात नहीं है। अतः योगजन्य ज्ञान ही विशिष्टरूपसे ( परमधर्म शब्द से ) कहा जाता है। मीमांसा की प्रभावली व्याख्या का आत्मज्ञान के लिये भी धर्म शब्द का समर्थन युक्तियुक्त ही है। "स एव यज्ञायुधी" इत्यादि श्रुति में भी शरीरातिरिक्त जो आत्मा है वही स्थिर ( अविनाशी ) ज्ञान सुखादि का आश्रय माना गया है, न कि शरीर। प्रत्यक्ष में स्वर्ग गमन शरीर का नहीं देखा जाता, अतः प्रत्यक्ष प्रमाण से उक्त वाक्य बाधित नहीं होता। यहां पर भाष्यकार ने आत्मा में ज्ञानाश्रयत्व

का समर्थन करते हुए ज्ञानरूपत्व का खण्डन किया है। परन्तु यह खण्डन सिद्धान्तरूप में नहीं है, किन्तु भिन्न प्रसङ्ग में है। अतएव "एक आत्मनः शरीरे भावात्" यहाँ पर भगवान् शंकराचार्यजी ने ऐसा कहा कि "यद्यपि शबर स्वामी ने आत्मस्वरूप का निरूपण किया फिर भी वह निरूपण सूत्रानुसारी नहीं है। परन्तु यहाँ सूत्रानुसारी है" इससे शंकराचार्य जी का यह तात्पर्य सिद्ध होता है कि शबरस्वामी का आग्रह अद्वैतमत में ही है। इसीलिये शबरस्वामी ने जिस प्रकार क्षणिकविज्ञानात्मवादका खण्डन किया उस प्रकार स्थिर विज्ञानात्मवाद का खण्डन नहीं किया, (मीमांसाशास्त्रसार)। "इत्याह नास्तिक्यनिराकारिष्णुः" इत्यादि श्लोकवार्तिक में आचार्य कुमारिलभट्ट ने भी इसी—अभिप्राय को व्यक्त किया है। इसका तात्पर्य यह है कि यहाँ पर भाष्यकार शबर स्वामी ने युक्ति से नास्तिकमत का निराकरण करते हुए आत्मा की सत्ता को स्वीकार किया है। किन्तु इस सच्चिदानन्दरूप आत्मा का यथार्थ ज्ञान वेदान्तदर्शन में प्रतिपादित उपायों से ही सम्भव है।

**इस प्रकार पूर्व मीमांसा (जैमिनि) दर्शन के अनुसार मोक्षस्वरूपादि का संक्षिप्त विवेचन समाप्त हुआ।**

## १८. अद्वैतवेदान्त (श्रीशंकर) दर्शन

अद्वैत सिद्धान्त के अनुसार आनन्दरूप ब्रह्म की प्राप्ति एवं समूल सभी अनर्थों की निवृत्ति मोक्ष है। आनन्दरूप आत्मा से अभिन्न ब्रह्म की प्राप्ति और (सकारण बन्धरूप) शोक की निवृत्ति मोक्ष है। 'ब्रह्म को जानने वाला ब्रह्म ही हो जाता है' यह मुण्डकोपनिषत् (३।२।९) बतलाती है। छान्दोग्यश्रुति (१।१।३) बतलाती है कि आत्मवेत्ता ही शोक (सकारणबन्ध) से छुटकारा पाता है

(वेदान्तपरिभाषा प्रयोजन परिच्छेद)

यदि कोई कहे कि विदेह मुक्ति होती ही नहीं, क्योंकि संस्कार सदा सहकारी बना रहता है। इस पर सिद्धान्ती का उत्तर यह है कि प्रारब्ध कर्मों का अत्यन्त विनाश होजाने के बाद तत्त्वज्ञान से ही संस्कार की निवृत्ति हो जाती है। अतएव विदेह मुक्ति की सिद्धि भी युक्ति संगत है ही। यदि कोई ऐसा पूर्वपक्ष करे कि जीवन मुक्ति कभी भी युक्तियुक्त सिद्ध नहीं हो सकती, क्योंकि तत्त्वज्ञान से जब अविद्या की निवृत्ति होजाती है तो देह तथा इन्द्रियादिका उपादानकारण जो संस्कार वह भी समाप्त होजाता है। तब संस्काररूप उपादान कारण के बिना देह एवं इन्द्रियादि रूप कार्य की सिद्धि कैसी ? जब देह इन्द्रियादि की सिद्धि ही युक्ति विहीन है तो जीवनमुक्ति तो गगनकुसुम स्थानीय हो जाता है। इस प्रश्न का उत्तर अद्वैताचार्यों के द्वारा दिया जाता है कि तत्त्व (ब्रह्म) का साक्षात्कार हो जाने पर भी जब तक प्रारब्ध कर्मों का पूर्ण रूपसे विनाश नहीं हो जाता तब तक अविद्या को लेशरूप (संस्काररूप) से अनुवृत्ति होती ही रहती है। अतएव जीवनमुक्ति की सिद्धि युक्तियुक्त ही हो जाती है। (विव० प्र० सू० १, वर्ण० १।) अतएव "ब्रह्म विदाप्नोति परम्" यह ब्रह्म की प्राप्ति को बतलाने वाली श्रुति भी इसी विषयकी पुष्टि करती है कि अविद्याकी निवृत्ति होने पर जीव का स्वरूपभूत जो ब्रह्म उसकी अभिव्यक्तिरूप ही मुक्ति है (वि० प्र० सं०, सूत्र ४, वर्ण २)। इसी कारणसे यह भी सिद्ध होता है कि शरीरादि संबन्ध कर्मनिमित्तक नहीं है किन्तु अविद्याकृत (अविद्यानिमित्तक) है। और वह (शरीरादि के साथ संबन्धरूप संसार) तत्त्वज्ञानसे निवर्त्य है। अतएव श्रुति सिद्ध करती है कि तत्त्वदर्शी पुरुषों में पहले जैसा संसारित्व नहीं रहता। वह बतलाती है कि तत्त्वज्ञानी सचक्षु होते हुए भी अचक्षु की तरह तथा सकर्ण होते हुए भी अकर्ण की तरह भासित होता है इत्यादि।

फिर पूर्वपक्षी की ओर से शंका होती है कि यदि आपके सिद्धान्त में तत्त्वज्ञानी ( तत्त्वदर्शी ) पुरुष मुक्त समझा जाता है तो उस तत्त्वज्ञानी पुरुष को तत्त्वज्ञान होने के अव्यवहित उत्तरकाल में तुरत शरीर रहित भी हो जाना चाहिये। इसका उत्तर "तस्य तावदेव चिरमित्यादि" श्रुति बतलाती है कि जब तक भोग द्वारा समस्त प्रारब्ध कर्मों का नाश नहीं हो जाता, तबतक तत्त्वज्ञानी का शरीर बना रहता है। ( वि० प्र० सं० सू० ४, वर्ण २। ) जिस प्रकार स्फटिक के सामने से रक्त पुष्पादि के हट जाने से स्फटिक के शुद्ध स्वरूप का आविर्भाव हो जाता है उसी प्रकार तत्त्वज्ञानी अविद्यादि के संपर्क से रहित हो कर अपने शुद्ध ब्रह्मस्वरूप में अवस्थित हो जाता है। स्वरूपाविर्भाव ही ब्रह्मप्राप्ति है। विज्ञानरूप आत्मा ही ब्रह्मरूप है। 'परं ज्योतिः' यह श्रुति भी बतलाती है कि ज्योतिः स्वरूप आत्मप्राप्ति से तत्त्वज्ञानी अपने स्वरूप में स्थिर-हो जाता है। अन्य स्वरूप की प्राप्ति मानने पर उक्त श्रुति में स्वशब्द के उपादान की अनुपपत्ति हो जायगी। 'नच मोक्षः' इत्यादि उक्तियों के द्वारा आचार्यों ने बतलाया है कि मोक्ष तत्त्वज्ञान का फल नहीं है, अविद्या का अस्तमय मोक्ष है। अविद्या ही संसाररूप है। और अस्तमय ही शान्त तथा अद्वयरूप विद्या है। इसलिये ब्रह्मसाक्षात्कारी पुरुष स्वयं ब्रह्म होता हुआ ही ब्रह्म को प्राप्त करता है। इस प्रकार मोक्ष स्थिर रूप ही सिद्ध होता है, कार्य रूप नहीं। क्योंकि स्वरूप की सत्ता तो ब्रह्म साक्षात्कार के पूर्व भी थी ही। अतः वह आगन्तुक नहीं है। मोक्ष तत्वज्ञानी से भिन्न भी नहीं है। मुक्ति का स्वरूप उक्त रीति से आत्यन्तिक अविद्या की निवृत्ति है।

( ब्रह्मसिद्धि, नियोग काण्ड )

अविद्या से कल्पित संसारित्व की तत्त्वज्ञान से निवृत्ति होने पर जीव नित्य मुक्त स्वस्वरूप में अवस्थित होता है, इसी का नाम

मोक्ष है। अतः मोक्ष में अनित्यत्व दोष नहीं आता। मोक्ष को यदि विकार्य या उत्पाद्य माना जाय, तो उसमें अनित्यत्व दोष आयगा। अतएव वह न विकार्य है और न उत्पाद्य। स्वस्वरूप होने के कारण मोक्ष आप्य भी नहीं है। मोक्ष को यदि संस्कार्य कहा जाय तो यह भी नहीं हो सकता। कारण यह है कि कोई वस्तु संस्कार्य दो प्रकारों से होता है :—( १ ) गुणों के आधान से ( २ ) दोषों के निकारण से। मोक्ष अनाधेयातिशय ब्रह्मरूप है इसलिये इसमें गुणाधान सम्भव नहीं है। नित्य शुद्ध ब्रह्मरूप होने के कारण इसमें किसी प्रकार के दोष का सम्भव नहीं है, जिसका निराकरण किया जाय। इस प्रकार मोक्ष उत्पाद्य, विकार्य, आप्य एवं संस्कार्यरूप कार्यों से बिल्कुल रहित है।

( शा० भा० अ० १, पा० १, अधि० ४, सू० ४। )

जिस तरह विद्यासाधन का अवलम्बन करने वाले मुमुक्षु पुरुष के लिये साधन विशेष से विद्यारूप फल में ऐहिक तथा आमुष्मिकफलकृत विशेषका प्रतिनियम देखा जाता है, उसी तरह मुक्तिरूप फल में भी उत्कर्ष या अपकर्षकृत कोई विशेष प्रतिनियम भी होना चाहिये। इस शंका का समाधान आचार्यपाद ने ऐसा किया कि "एवं मुक्तिफलानियमः" इत्यादि। इस सूत्र का तात्पर्य मुक्तिरूप फल में इस प्रकार कोई विशेषप्रतिनियम नहीं है। क्योंकि मुक्ति की अवस्था सभी वेदान्तों में एक रूप से अवधारित है। ब्रह्म ही मुक्त्यवस्थारूप है। ब्रह्म में अनेकाकारता का सम्बन्ध सर्वथा असम्भव ही है।

( शा० भा० अ० ३, पा० ४, अधि० १७, सू० ५२ )

अनतिशय एवं आनन्दस्वभाव आत्मा का अविद्या के द्वारा तिरोधान होना बन्धन है और विद्या के द्वारा उस तिरोधान का अस्तमय ( अत्यन्ताभाव या विनाश ) ही मोक्ष है। जीवन्मुक्ति की

अवस्था में अविद्या का लेश रहता है। अविद्यालेश शब्द मोहाकारान्तरको बतलाता हुआ यह सिद्ध करता है कि प्रबल आरब्ध कर्मों के द्वारा ज्ञान का प्रतिबन्ध हो जाने से अविद्यालेश की अनुवृत्ति होती रहती है। इसकी अनुवृत्ति से कर्मादि की भी अनुवृति होती रहती है। कर्मानुवृत्ति से उत्पन्न आत्म-बोध ( ब्रह्मतत्त्वात्मक शुद्ध निर्मल ज्ञान ) जीवनमुक्ति नाम से प्रसिद्ध होता है, ( चित्सुखाचार्य )।

सुख का विरोधी दुःख है। उसका नाश स्वतः नहीं होता, किन्तु तत्त्वज्ञान से अविद्या की निवृत्ति द्वारा। सुख मात्र ही पुरुषार्थ है। पूर्वोक्त उदाहृत श्रुति आदि के अनुसार यह सिद्ध होता है कि मुक्त जीवों की सभी बन्धनों से सर्वदा मुक्त सच्चैतन्य के अविरोधी बद्धपुरुषनिष्ठ अविद्याकृतनिरवग्रह ऐश्वर्य के अनुगुण गुणकलापविशिष्ट आनन्द के स्फुरण से समृद्ध निःसन्धिरूप बन्ध निमित्त परमेश्वर भावापत्ति ही आदरणीय है। ( सिद्धान्तलेश प० ४ )।

मुक्ति में केवल दुःखका उच्छेद ही नहीं होता किन्तु निरतिशय आनन्द का स्फुरण भी होता है। भामती आदि ग्रन्थों का भी इसी प्रकार के मुक्तिस्वरूप में तात्पर्य है। निर्मल अन्तःकरण होने पर 'तत्त्वमसि' आदि वाक्य जन्य विद्या से तद् विरोधी अविद्याकी निवृत्ति हो जाने पर निरतिशय आनन्दरूप आत्मा का लाभ होना ही परमपुरुषार्थ रूप मोक्ष है, ( सर्वदर्शन संग्रह )। अद्वैती वृद्ध वेदान्तियों ने भी ऐसाही कहा है कि "नीचानां वसतौ" इत्यादि। तात्पर्य यह है कि कोई राजकुमार संयोगवश नीच कोलभिल्लादि की वस्ती में उनके पुत्रों के साथ बहुत दिनों तक बाल्यावस्था से ही खाता-पीता एवं खेलता हुआ बढ़ता है और अपने को भी अनायास ही कोल-भिल्ल जाति का शावक मान बैठता है। किन्तु वही राजकुमार जो कि पूर्व में भ्रमात्मक ज्ञान के कारण अपने को कोल-भिल्ल मानता

था संयोगवश महापुरुषों के सहवास में रहता हुआ भिन्न भिन्न व्यवहार करता हुआ अपने को कोल-भिल्ल कुमार न मानकर सच्चे-ज्ञान से सम्पन्न होता हुआ अपने को राजकुमार मानने लगता है। वे रक्षक महापुरुष अनेकों उक्तियों से तथा अनेक प्रमाणों से उसको सिद्ध कर दिखाते हैं कि तुम व्यर्थ मिथ्याजाल में पड़कर अपने को सुख-दुःखादि जाल से व्याप्त राजकुमार मानते हो। वही राजकुमार पीछे अपने स्वरूप को जानकर पूर्व की स्थिति के लिए अपने को धिक्कारता है और भी 'तुम दाता हो, समग्र ऐश्वर्य के मालिक हो, दुष्कर्मियों को दण्ड देने वाले हो, ऐहिक सभी सुखों के भोगने वाले हो, तुम राजा हो', इत्यादि रक्षक पुरुषों के उपदेशों को सुनकर एवं विचार कर भ्रमरहित होता हुआ यथार्थ रूपमें बोध सम्पन्न हो सभी राजकुमार का व्यवहार करने लग जाता है। इसी तरह साधक मुमुक्षु जीव भी तत्वमस्यादि श्रुति के द्वारा बन्धन हेतु, पाप-पुण्य उभयस्वरूप दुरित का अपाकरण करके स्वयं ब्रह्म रूप ही सम्पन्न हो जाता है।

**इस प्रकार श्रीशंकराचार्य के अद्वैत सिद्धान्तानुसार मोक्षस्वरूप एवं तत्साधनादि का विचार समाप्त हुआ।**

## १९. द्वैतवेदान्त ( माध्व ) दर्शन

भगवान् नारायण के अनुग्रह के अतिरिक्त मोक्ष का कोई दूसरा उपाय नहीं है। ज्ञान के विना उनका अनुग्रह सम्भव नहीं है, अतः मोक्षाभिलाषी का कर्तव्य है कि ब्रह्मजिज्ञासा करे अर्थात् ब्रह्मविषयक तत्वज्ञान की इच्छा करे। "तमेव विदित्वा" इत्यादि श्रुति एवं "प्रियो हि ज्ञानिनोत्यर्थम्" इत्यादि स्मृति उक्त अर्थ में प्रमाण हैं। इसका तात्पर्य यह है कि मुमुक्षु भगवान् नारायण को जानकर ही जन्म-मरण से छुटकारा पा सकता है। उनकी प्राप्ति के लिये दूसरा

कोई मार्ग है ही नहीं है। उक्त गीता वाक्य का भी तात्पर्य यही है कि ज्ञानी साधक का मैं ही अत्यन्त प्रिय हूँ और ज्ञानी साधक मेरा ही अत्यन्त प्रिय है।

कर्मों के द्वारा भगवान् नारायण का लब्ध प्रसाद अधम प्रसाद कहा जाता है। श्रवण, मनन आदि के द्वारा लब्ध प्रसाद मध्यम श्रेणी का समझा जाता है। ज्ञान संपत्ति के द्वारा जो प्रसाद उपलब्ध होता है, वही प्रसाद उत्तमों में भी उत्तम समझा जाता है। विष्णु के अधम प्रसाद से स्वर्ग प्राप्त होता है। मध्यम प्रसाद से जनलोकादि प्राप्त होता है। परन्तु मुक्ति का साधन तो केवल उत्तम प्रसाद ही है। ज्ञानकी सिद्धि में प्रधान साधन भगवान् नारायण के चरित्र, विग्रह, स्थानादि का श्रवण मनन और ध्यान तथा भक्ति ही प्रधान है। इन श्रवणादि साधनों के बिना कोई साधक किसी देश या किसी कालमें ज्ञानकी प्राप्ति नहीं कर सकता, ('स्मृतेश्च' व्यास सू० अ० ४, पा० ३, सू० ११)।

सभी ज्ञानी भक्त साधक महाप्रलय के समय ब्रह्मा के साथ-साथ परमात्मा के परम पद को प्राप्त करते हैं, (व्यास सू० अ० ४, पा० ३, सू० ११)। 'अप्रतीकाश्रया ये हि' इत्यादि गरुड़वाक्य भी उक्त अर्थ में ही प्रमाण हैं। "उभयत्र उक्त दोषात्" इत्यादि सूत्रों तथा श्रुतियों से कर्म और उपासना ये दोनों भक्तों को कार्य स्थानमें पहुँचाते हैं, (पूर्ण प्र० भाष्य)। "मुक्तः प्रतिज्ञानात्" इस सूत्र में "प्रतिदिन उस प्रभु में अनुप्रविष्ट होता है, संबद्ध होता है, किन्तु वहाँ पर न मोद और न प्रमोदको प्राप्त करता है। इष्ट भोगों का भी अनुभव नहीं करता, क्योंकि उस समय वह बद्ध रहता है। जिस तरह मुक्त पुरुष उस परमात्मामें अनुप्रविष्ट होता हुआ संबद्ध होता है, साथही मोद, प्रमोद और इष्ट विषयोपभोगों का भी अनुभव करता है, इत्यादि बृहत् श्रुति में बतलाई गई है, (माध्वभाष्य)।

द्वैतमतावलम्बी मध्वाचार्य के मत में भक्ति, त्याग और ध्यान से ही जीव को परमात्मसालोक्यादि में से किसी एक की प्राप्ति ही परमपुरुषार्थ मानी गई है। आत्मप्रतिपादक शास्त्र में जिसकी प्रज्ञा पूर्ण हो वह पूर्णप्रज्ञ कहलाता है। ऐसे आचार्य मध्वाचार्य हैं। अतएव इनसे प्रवर्तित दर्शन पूर्णप्रज्ञदर्शन कहलाता है। इनके मत में जगतकर्तृत्वादि से रहित, दुःखासिश्रित परिपूर्ण सुख ही मोक्षपदवाच्य है। यह मोक्ष विष्णु भगवान् की प्रसन्नता से ही लब्ध होता है। भगवान् विष्णु का अनुग्रह इनके गुणोत्कर्षविषयक ज्ञानसे ही सिद्ध होता है, न कि ( उपास्य एवं उपासक के ) अभेद ज्ञान से। इसलिये मध्वाचार्यजीने कहा है कि "तस्मिन् प्रसन्ने किमिहास्ति अलभ्यम्" इत्यादि। धर्म, अर्थ तथा काम तो अत्यन्त तुच्छ ही फल हैं। सबसे बड़ा फल मुक्ति है। उपासक ज्ञानी इसे अवश्य प्राप्त करता है, इसमें लेशमात्र भी सन्देह नहीं है। यह तब प्राप्त होता है जब भगवान् नारायण का अनुग्रह होता है। अच्छी तरह सेवित अनन्त ब्रह्मरूपवृक्ष से कोई भी फल असाध्य नहीं है। यह मध्वदर्शन का सारांश है। माधवाचार्य जी ने भी सर्वदर्शनसंग्रह में ऐसा ही कहा है।

इस प्रकार द्वैतवेदान्त ( श्रीमध्व ) दर्शनानुसार मोक्ष स्वरूप तथा तत्साधनादि का विचार समाप्त हुआ।

## २० द्वैताद्वैतवेदान्त ( निम्बार्क दर्शन )

वेदान्तरत्नमञ्जूषा की "अनादिमायापरियुक्तरूपम्" इत्यादि कारिका से यह दिखाया गया है कि भगवान् की प्रसन्नता से अनादि माया से युक्त जीव बद्ध, मुक्त, मुक्तबद्ध तथा बद्धमुक्त आदि भेदों से अनेक हैं। अतः इनके भेद—ज्ञातव्य हैं।

( वे० र० म० का० )

मुक्त जीव वही—है जो अनादि कर्मस्वरूप अविद्या से निरूपित प्रकृति और उसके कार्य जगत् के साथ संबन्ध से उत्पन्न सुख तथा

दुःखादि से सर्वथा विनिर्मुक्त (उनके साथ सर्वथा संबन्ध रहित हो)। मुक्त भी दो प्रकार के हैं। एक मुक्त वे हैं जो निरतिशय आनन्दरूप भगवद्भावापत्तिरूप मुक्ति से विशिष्ट रहते हैं। 'ज्ञानरूप तप से या ज्ञान के साथ जो तपरूप भगवद्भजनादि उसके द्वारा बहुत से साधक ज्ञानी भक्त पवित्र होते हुए मेरे रूप को प्राप्त करते हैं।' यह गीता का वाक्य उक्त अर्थ में प्रमाण है। इस उपदिष्ट ज्ञान को अच्छी तरह आश्रयण करके ज्ञानी उपासक भक्त मेरे साधर्म्य को प्राप्त करते हैं। अत एव सृष्टि काल में भी वे जन्म नहीं लेते। और न प्रलय काल में मरणरूप दुःख का भोग करते।' यह गीता वाक्य भी उक्त अर्थ के ही साधक हैं। मुक्त पुरुष स्वस्वरूपानन्द की प्राप्तिमात्र से ही सन्तुष्ट होते हुए मुक्त कहलाते हैं, यह मुक्त का दूसरा प्रकार है। जिस प्रकार भगवान् नारायण अनेक रूप ग्रहण करते हैं उसी प्रकार भगवद्भावापन्न मुक्त पुरुष भी प्रभु की इच्छा के अनुरूप अपनी इच्छा से अनन्त विग्रह धारण करते हैं, यह सिद्ध है। 'स एकधा भवति' इत्यादि श्रुति बतलाती है कि भगवद्भावापन्न मुक्त पुरुष एक शरीरवाला, दो शरीरवाला, तीन शरीरवाला पांच शरीरवाला हजारों शरीरवाला एवं अपरिमित शरीरवाला बनता है।

(वे० र० म० प्रथम कोष्ठ)

अज्ञानतम की अनुवृत्ति को निर्मूल करने के लिये उपासकों को चाहिए कि वे सदा प्रभु की उपासना करें। सनन्दनादि महर्षियों ने अखिल तत्त्ववेत्ता श्रीनारदादि को यही उपदेश दिया।

(वेदा० र० मञ्जू० का०)

पूर्वोक्त कारिका में उपासना का प्रयोजन दिखाया गया है कि अज्ञानतम की अनुवृत्ति को हटाने के लिए उपासना ही उपयुक्त है। अनादि कर्म ही अज्ञानरूप तम है, क्योंकि वह अज्ञानरूप तम स्वरूपादि को आवृत्ति करता है। उसकी अनुवृत्ति (सम्बन्ध) श्री

पुरुषोत्तम की प्राप्ति का प्रतिबन्धक है। उसी प्रतिबन्धकरूप अज्ञान की निवृत्ति (ध्वंस) के लिए भगवान् नारायण की उपासना आवश्यक है। स्मृतिरूप उपासना से सब बन्धनों की निवृत्ति होती है, यही श्रुति का तात्पर्य है। 'अनन्याश्चिन्तयन्तो माम्' इत्यादि गीता वाक्य बतलाता है कि जो उपासक अनन्यभाव से चिन्तन करते हुए मेरी उपासना करते हैं उन नित्य अभियुक्त उपासकों का मैं ही योग और क्षेम (अलब्ध वस्तु का लाभ एवं लब्ध वस्तु का रक्षण) करता हूँ। अपना अनुग्रह दिखाने के लिए मैं उनकी आत्मा में अवस्थित होकर जाज्वल्यमान ज्ञानदीप से उनके अज्ञानजन्य अन्धकार को नष्ट करता हूँ। (वे० र० म० दि० कोष्ठ)

ईश्वर की प्रसन्नता से निःशेष अविद्या की निवृत्ति हो जाती है। उसके बाद आत्मा का जो पूर्णानन्द का आविर्भाव होता है वही मुक्ति है। अज्ञान को ध्वंस (आत्यन्तिक अज्ञान की निवृत्ति) के बाद स्वरूप में अवस्थिति सर्वसाधारण मुक्ति है। सद्यः क्रम से तत्तत्स्थान प्राप्त करने वाले सभी मुक्तों के लिये यही साधारण मुक्ति है। मुक्त पुरुषों की मुक्ति अपनी योग्यता के अनुसार चार प्रकार की मानी गई है। साधक पुरुषों की योग्यताके अनुसार चतुर्विध मुक्तियां निम्नलिखित हैं—पहली हरि भगवान् का सामीप्य, दूसरी सारूप्य, तीसरी सालोक्य और चौथी सायुज्य। ये सभी मुक्तियाँ अनावृत्तिस्वरूपा ही हैं। जिस प्रकार भिन्न-भिन्न वृक्षों में लीन फिर भी वृक्षों से भिन्न पक्षी एवं जिस प्रकार भिन्न २ जंगलों में लीन परन्तु उनसे भिन्न हिरण क्रीड़ा करते हैं, उसी प्रकार मुक्त जीव हरि भगवान् में लीन फिर भी उनसे भिन्न वैकुण्ठ में क्रीड़ा करते हैं, इसी का नाम सायुज्य मुक्ति है। जो जीव जिस मुक्ति का अधिकारी होता है भगवान् नारायण उस जीव को वैसी ही मुक्ति देते हैं। सारूप्य का तात्पर्य है चतुर्भुज द्विभुजरूप से समान रूपवाला। वह सारूप्य मुक्ति हरि भगवान् की प्रसन्नता से स्वयोग्य मुक्ति की प्राप्ति के बाद तत्तत्

लोक से बाहर रहने वाले मुक्त पुरुषों के लिए भी संभव है। सालोक्यमुक्ति भगवल्लोक में ही अवस्थानस्वरूप कहा गया है। वह सालोक्यमुक्ति असमानरूप वाले तत्तत् लोक के सभी जीवों के लिए है, चाहे वे किसी भी जाति के क्यों न हों। मुक्त पुरुष, शुक, शारिका, पशु, वृक्षादि अर्थात् तोता, मैना तथा स्त्रियां आदि सभी इसके अधिकारी हैं।

यद्यपि हरि भगवान् व्यापक हैं, सब जगह हैं, उनका सामीप्यादि प्राप्त करना असंगत जैसा प्रतीत होता है तथापि उनके आकार विशेष को ध्यान में रखकर सामीप्यादि कहा गया है। अतः किसी प्रकार की असंगति नहीं है। इन सभी मुक्तियों का स्वरूप अनावृत्ति-रूप है। अतः इस अंश में सभी मुक्तियाँ समान हैं।

## सायुज्यमुक्तिका स्वरूप

जिस प्रकार पक्षी, हिरण आदि का वृक्षों के साथ संयोग विशेष ही उनका वृक्षों के साथ लय कहलाता है न कि उनका अभेद, इसी प्रकार कुछ मुक्त जीवों का भगवान् नारायण के साथ सम्बन्ध विशेष ही सायुज्य है, ऐक्य नहीं। यदि ऐसा नहीं माना जाय तो वृक्षों से पक्षी आदि के समान भगवान् में लीन मुक्तों का उनसे पार्थक्य सिद्ध नहीं होगा। तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार पक्षी आदि का वृक्षों से पृथक् अस्तित्व सिद्ध है इसी प्रकार भगवान् में लीन होकर भी मुक्त जीव कदाचित् उनसे पृथक् हो जाते हैं, जैसे शिशुपालादि।

'सह युनक्ति इति सयुक्, तस्य भावः सायुज्यम्' इस प्रकार सायुज्य शब्द का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ होता है–सहसम्बन्ध 'यद्देवानाम्' इत्यादि श्रुतियों में सम्बन्ध विशेष अर्थ में ही सायुज्यशब्द प्रसिद्ध है। उक्त श्रुति का अर्थ है अग्निका सायुज्य प्राप्त कर वायुका सायुज्य प्राप्त करता है एवं वायु का सायुज्य प्राप्त कर आदित्य का सायुज्य प्राप्त करता है। सायुज्य शब्द का अर्थ एकत्व कभी नहीं हो सकता।

अद्वैतवादी भी मुक्ति से पहले एक जीव का जीवान्तर के साथ अभेद नहीं मानते। अतएव 'ब्रह्मविदो विदित्वा' इत्यादि श्रुति की व्याख्या करते हैं कि ब्रह्मवेत्ता योनि से मुक्त होते हुए भी ब्रह्म में लीन होकर तत्परायण रहते हैं ( वेदान्त सिद्धान्त संग्रह प्र० अ० )

शास्त्र में बतलाया गया है कि मुकुन्दभाव की प्राप्ति ही परम फल है। यही सायुज्य, साधर्म्य एवं ब्रह्म-साम्य आदि नामों से प्रसिद्ध है। मुकुन्द शब्द श्री पुरुषोत्तम परब्रह्मस्वरूप भगवान् अर्थ में का वाचक है। भाव शब्द का अर्थ है असाधारण धर्म अर्थात् सर्वज्ञत्वादि। लेशमात्र भी इसकी प्राप्ति मुकुन्दभाव संप्राप्ति है। 'मद्भावायोपपद्यते' 'पूता मद्भावमागता' इत्यादि गीता वाक्य भी उक्त अर्थ में प्रमाण हैं। 'सर्वं हि' इत्यादि श्रुति भी बतलाती है कि सर्वज्ञत्वादि प्राप्त कर मुक्त जीव सर्वदा सबको देखता है, सब कुछ प्राप्त करता इत्यादि। ( वेदान्तकारिकावली, सप्तम तरङ्ग )

जो सद्रूप ब्रह्म ईक्षण करता है, वही आत्मादि शब्दों का अभिधेय है। वही सबका कारण है। उसमें लीन विद्वानों के लिए ही 'तद्भावापत्तिरूप' मोक्ष का उपदेश है। अतएव सच्छब्दवाच्य ब्रह्म है, सांख्याभिमत प्रधान नहीं। क्योंकि, उस ( जड़ ) में ईक्षणकर्तृत्व असम्भव है, ( व्यास सू. १।१।७ तथा वे. पा. सौ० । )

( तस्मिन् ) सदादिशब्दवाच्य ( ईक्षतरि ) तेज–जलादि के कर्ता में ( निष्ठा ) निदिध्यासन है ( यस्य ) जिसका ऐसे विद्वान् के लिए उपदेश है। 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्यों के द्वारा मुमुक्षु जीवों को कारणरूप परब्रह्म के अनुसन्धान का उपदेश करके 'तस्य तावदेव' इत्यादि वाक्य के द्वारा ब्रह्मभावरूप मोक्ष का उपदेश किया जाता है। इसका अर्थ यह है कि प्रारब्ध कर्म के भोगरूप प्रतिबन्धक वश जब तक मुमुक्षु शरीर से मुक्त नहीं होता तभी तक उसका विलम्ब होता है। कर्मफल से मुक्त होते ही प्रतिबन्धक के अभाव से वह ब्रह्मरूप होता है। यहाँ प्रथम पुरुष के अर्थ

में 'विमोक्ष्ये' और 'सम्पत्स्ये' इन दोनों प्रयोगों में छान्दस उत्तम पुरुष का प्रयोग है, ( वे. कौस्तु. )।

बन्धन से मुक्त होते ही मुमुक्षु अपने स्वरूप में स्थित होता है। 'य आत्मा' इत्यादि से उपक्रम करके 'एवं त्वेव' इत्यादि वाक्य के द्वारा प्रतिज्ञा की गयी है। अर्थात् जो मुमुक्षु ( अपहतपाप्मा ) प्रारब्ध कर्मरूप प्रतिबन्धक से मुक्त है, इस प्रकार उपक्रम करके फिर-फिर उसका परिचय दिया जायगा, ( 'मुक्तः प्रतिज्ञानात्' व्यास सू. ४।४।२ तथा वेदान्त पारि० सौर० ४।४।२ । )

जीवों का अपना स्वाभाविक स्वरूप तो सदा प्राप्त ही है फिर वृद्धावस्था एवं मुक्तावस्था में क्या अन्तर होगा ? इसका उत्तर यह है कि कर्मरूप अविद्यावश कार्यकारणरूप प्रकृति से आबद्ध नाना प्रकार के संतापों से संतप्त एवं अनेक तर्कों से अव्यवस्थित चित्तवाला जीव अनादिबद्ध कहलाता है। अतः नित्य प्राप्त अपने स्वरूप को भी वह नहीं जान पाता। मुमुक्षु की अवस्था में शास्त्र तथा आचार्यों के अनुग्रह से अपने स्वरूप को जान कर भी कार्यकारणरूप प्रकृति के सम्बन्ध से अपने उस यथार्थ स्वरूप में स्थित नहीं होता। परन्तु वही जीव विद्या की महिमा से अर्चिरादि मार्ग द्वारा परंज्योतिस्वरूप परमात्मा को प्राप्त कर समस्त बन्धनों से मुक्त होकर अपने सच्चे स्वरूप में अवस्थित होता है। इस अवस्था में वह मुक्त कहलाता है। यही उक्त दोनों अवस्थाओं में अन्तर है। ( द्रष्टव्य – वेदा. कौ. ४।४।२। )

इस तरह द्वैताद्वैत संप्रदाय के पूर्वोक्त सभी ग्रन्थों के मंथन करने पर यह सिद्धान्त निकला है कि निरतिशय आनन्दरूप पुरुषोत्तम भगवान् के साथ तद्भावापत्ति होना ही मुक्ति है। वह परम पुरुषार्थ रूप मुक्ति सर्वविध अनर्थ के मूलभूत अविद्या की निवृत्ति पूर्वक ही पुरुषोत्तम भगवान् की कृपा से ही लभ्य है।

इस प्रकार द्वैताद्वैत ( निम्बार्क ) दर्शन की रीति से मुक्तिस्वरूप एवं तत्साधनादि का विचार समाप्त हुआ।

## २१. शुद्धाद्वैतवेदान्त ( वल्लभाचार्य ) दर्शन

श्रीवल्लभाचार्य जी 'चेतस्तत्' इत्यादि कारिका के द्वारा बतलाते हैं कि भक्ति शब्द सेवार्थक भज् धातु से क्तिन् प्रत्यय करके सिद्ध होता है। अतः भक्ति का अर्थ सेवा है। अर्थात् भगवान् के चरणों में अपने चित्त को लगाना ही भगवान् की सेवा है। यह फलरूप मानस व्यापार है। इसकी सिद्धि के लिए साधक अपने शरीर, धन-सम्पत्ति सभी को भगवान् में अर्पण करे। इस से 'अहन्ता' एवं 'ममता' रूप संसार दुःखों की निवृत्ति होती है। इसके बाद 'ऐतदात्म्यमिदम्' इत्यादि श्रुति-स्मृतिसिद्ध समस्त संसार में ब्रह्मत्व का यथार्थ निश्चय होता है। इस ज्ञान से अविद्या की निवृत्ति होती है। अर्थात् जीव प्राकृत धर्मों से रहित होकर शुद्धत्व प्राप्त कर भगवान् पुरुषोत्तम की प्राप्ति की स्वरूपयोग्यता का सम्पादन करता है। ऐसे भक्त जीव को भगवान् अपना बनाते हैं अर्थात् आत्मीय मानते हैं। फिर सहकारियोग्यता से सम्पन्न वह साधक भगवान् पुरुषोत्तम को प्राप्त करता है। यही उसकी कृतकृत्यता है। यह सिद्धान्त निर्विवाद है।

फिर भिन्न प्रकार से विचार के साधनों पर प्रश्न उपस्थित होता है कि भगवान् पुरुषोत्तम की प्राप्ति कैसे होगी? 'भक्त्या लाभो हि' इत्यादि कारिकाओं के द्वारा इसका समाधान किया जाता है।

शास्त्रों में भक्ति के द्वारा भगवान् पुरुषोत्तम की प्राप्ति बतलाई गयी है। आचार्य की शरण में जाकर उनकी सेवा—शुश्रूषा से ही वह भक्ति प्राप्त होती है। इसके लिए और कोई भी दूसरा साधन नहीं है। सर्वव्यापक भगवान् पुरुषोत्तम अपने परम अनुग्रह द्वारा बड़े यत्न से गृहस्थ जीवों में भी ब्रह्मभाव सम्पादन कर उनका वे प्रभु परम उद्धार करते हैं। परन्तु जो ज्ञानरूप ब्रह्म में ही लीन रहते हैं उनका लयमात्र होता है। अत्यन्त दुर्लभ लीला-रस का आस्वाद तो केवल भक्तजनों को ही होता है। तात्पर्य यह है कि

मुक्ति का साधन तो केवल ज्ञान ही है। इसलिए ज्ञानी पुरुषों की ही मुक्ति बतलाई गयी है। 'न स पुनरावर्तते' इत्यादि श्रुतियों से ज्ञानियों के लय का प्रतिपादन होता है।

इस पर यदि कोई शंका करे कि अक्षररूप ब्रह्म के साथ ऐक्य होने पर भगवान् के द्वारा जीव का उद्धार किया जाता है, इस पक्ष में "न स पुनरावर्तते" इस श्रुति के साथ विरोध होगा, तो इसका समाधान यह है कि "न स पुनरावर्तते" इस श्रुति से संसारावर्तन का निषेध किया जाता है न कि ब्रह्मातीत पुरुषोत्तम की प्राप्ति का भी। "आब्रह्मभुवनाल्लोका:" इत्यादि गीता वाक्य भी इसी अर्थ में प्रमाण है। इसका तात्पर्य यह है कि—हे अर्जुन! इस भूमण्डल से लेकर ब्रह्मलोक तक सभी लोक पुनरावर्ती हैं, किन्तु हे कौन्तेय! मुझको प्राप्त कर भक्त जीव पुनः जन्म ग्रहण नहीं करता। इसका विशेष विवेचन भाष्यविद्वन्मण्डलादि ग्रन्थ में ही किया गया है जब अक्षररूप ब्रह्म की प्राप्ति होने पर पुनरावर्तन नहीं होता तं अक्षर ब्रह्मातीत पुरुषोत्तम की प्राप्ति होने पर पुनरावर्तन की संभावना भी नहीं रहती।

'मुक्तानामपि' इत्यादि भागवत वाक्य बतलाता है कि भगवान् नारायण के भक्त अत्यन्त दुर्लभ हैं। उक्त वाक्य का अर्थ यह है कि महामुने! सिद्ध मुक्तों में भी नारायणपरायण बड़े दुर्लभ हैं। उन करोड़ों में भी प्रशान्तात्मा भगवद्भक्त ही सुदुर्लभ हैं (सप्रकाश शुद्धाद्वैत मार्तण्ड)।

जीवों के दो भेद माने गये हैं—१ दैव, २ आसुर।

दैव जीवों के दो भेद हैं—

१ मर्यादामार्ग वाले, २ पुष्टिमार्ग वाले।

पुष्टिमार्गीय एवं मर्यादामार्गीय ये दोनों ही मुक्ति के अधिकारी हैं, (प्रमेय रत्नार्णव जीवस्वरूप निरूपण)।

पुष्टिभक्ति भी चार प्रकार की मानी गई है—१ शुद्धपुष्टि २ पुष्टि-पुष्टि ३ मर्यादापुष्टि और ४ प्रवाहपुष्टि। इन चारों भक्तियों में पुष्टि-भक्तित्व रूप से एकता रहने पर भी प्रकार भेद से भेद है। इसी प्रकार पुष्टिभक्ति के काल में भी नित्यलीलान्तःप्रवेशत्वरूप से एकत्व रहने पर भी प्रकार भेद से १ भक्त, २ गोप, ३ पशु और ४ वृक्षादि रूप से भेद होता है। पुष्टिभक्ति तथा उसके फल में यही तारतम्य देखा जाता है। ऐसा मानने पर प्रवाहादिभेद से भिन्न सभी पुष्टिस्थ भक्तों का एक ही अलौकिक सामर्थ्यरूप फल कहा गया है जो कि नित्यलीलान्तःपातित्व शब्द से बोध्य है। 'तदापीतेः संसारव्यप-देशात्' इस तत्त्व सूत्र के भाष्य में 'तदा' शब्द का अर्थ है नित्य-लीलान्तःपातिरूप पुष्टिमार्गीय मुक्ति दशा। नित्यलीला शुद्धिपुष्टिस्थ व्रजसम्बन्धिनी ही समझनी चाहिये। पूर्वोक्तरूप से नित्यलीलान्तः-पाति होने पर पुनः प्रकार विशेषता इष्ट ही है। आसामहो चरण-रेणुजुषामहं स्याम्, इत्यादि श्रीमद्भागवत् का वाक्य भी इसमें प्रमाण है। अतः आधिदैविक बृहद्वृन्दावनादि स्थान में भक्तरूप से अथवा गोपादिरूप से रहकर रसानुभव करना ही भक्तों का परम इष्ट है।

(प्रमेयरत्नार्णव अधिकार नि०)

सेवाफलग्रन्थ व्याख्या में—अलौकिक सामर्थ्य, सायुज्य और वैकुण्ठादि में सेवोपयोगी देह ये तीन सेवाफल दिये गये हैं। इन तीनों फलों में अलौकिक सामर्थ्यरूप फल पुष्टि मार्गीयों के लिये है। शेष दो फल (सायुज्य और वैकुंठादि में सेवोपयोगी देह) मर्यादा भक्तों के लिये कहे गये हैं। मूल में भी "यादृशी सेवना प्रोक्ता" यहाँ पर सेवना शब्द से मर्यादा सेवा और पुष्टि सेवा ये दो प्रकार की सेवाएँ बतलाई गयीं हैं। विवरण में तीनों फल दोनों सेवाओं के कहे गये हैं। उनमें प्रथम फल पुष्टि सेवा का है। शिष्ट दो फल मर्यादा सेवा के हैं। इसीलिए अन्य ग्रन्थों में भी सायुज्य और

सेवोपयोगी देहप्राप्ति मर्यादा भक्तों के लिये ही कहे गये हैं। भक्तों का देहभाव दृढ होने पर कृष्णदासता होती है या सायुज्य होता है। इस में कोई संशय नहीं है।

( नवम स्कन्ध निबन्ध )

उक्त ग्रन्थ के साथ विरोध न होने के कारण सायुज्य तथा सेवोपयोगिदेहप्राप्ति ये दोनों फल मर्यादाभक्तों के लिए ही हैं।

( प्रमेयरत्नार्णव, अधिकारनिरूपण )

भगवान् पुरुषोत्तम की प्राप्ति में मुख्य हेतु सर्वात्मभाव है। भगवान् में भक्ति-विशेष ही सर्वात्मभाव है। वह भक्ति-विशेष निरुपाधिस्नेहरूप है। भगवान् में अत्यन्त आदर के साथ आत्मभाव स्थापित करना चाहिए। उसकी सिद्धि होने पर अज्ञान मिटता है और सब पदार्थों में जो कि वास्तव में भगवान् के स्वरूप हैं, परमानन्दरूप पुरुषोत्तम ही भासित होते हैं। इस प्रकार सब जगह आत्मभाव सिद्ध होना ही सर्वात्मभाव सिद्ध होता है।

( प्रमेयर० सर्वा० नि० )

पूर्वोक्त निबन्धों के मन्थन करने पर यही सिद्ध होता है कि श्री भगवान् के अनुग्रह से ही उपासक जीवों को श्रीकृष्णरूप परमात्मा में पतिभाव प्राप्त होता है। यही पतिभाव परमपुरुषार्थरूप मोक्ष है।

इस प्रकार शुद्धाऽद्वैत ( श्रीवल्लभाचार्य ) दर्शनानुसार
मोक्षस्वरूप का विवेचन समाप्त हुआ।

## २२. अचिन्त्यभेदाभेद ( महाप्रभुश्रीचैतन्यदेव ) दर्शन

'श्रीकृष्ण ही सत्य हैं' इस प्रकार निश्चयात्मक ज्ञान ही जीवों के कल्याण के लिए पर्याप्त है। महाप्रभुश्रीचैतन्यदेव का यही अभिप्राय है। आगे चल कर श्रीगोस्वामिचरण ने अचिन्त्यभेदाभेद को दार्शनिक रूप दिया। तब से वैष्णवसम्प्रदाय में यह अचिन्त्यभेदाभेद दर्शन नाम से प्रसिद्ध हुआ। ज्ञान एवं उपासना आदि में श्रीमद्भागवत

ही इस मत में प्रधान प्रमाण है। बाद में ब्रह्मसूत्र और इसके भाष्य आदि भी प्रमाण में लिये जाते हैं। इसके प्रधान आचार्यों के मत में प्रेमभक्ति ही मोक्ष का साधन है। इसी के द्वारा परब्रह्म-परपुरुष-वासुदेव-श्रीकृष्ण का सान्निध्य प्राप्त होता है। यही जीवों का परम-पुरुषार्थरूप मोक्ष है।

इस प्रकार अचिन्त्यभेदाभेद दर्शनानुसार मोक्षस्वरूप का विचार समाप्त हुआ।

## २३. विशिष्टाद्वैतवेदान्त ( श्रीरामानुजाचार्य ) दर्शन

आत्मज्ञान मोक्ष का साधन है, यह सर्व-सिद्धान्त सिद्ध है। 'पृथक् आत्मानम्', 'आत्मानं चेद्विजानीयात्' इत्यादि श्रुतिवाक्य इसमें प्रमाण हैं। सिद्धित्रय ग्रन्थ की आत्मसिद्धि में भी यह दिखलाया गया है।

स्वामीश्रीराममिश्रशास्त्री के मत में 'फलमत उपपत्तेः' इस ब्रह्मसूत्र के अनुसार उक्त श्रुति में जो 'अतः' पद आया है उससे मोक्ष परमेश्वर का प्रसादरूप है यह समझा जाता है।

जीवात्मा के बद्ध, मुक्त तथा नित्य भेद से तीन भेद हैं। संसारी जीव बद्ध कहलाते हैं। संसाररूप बन्धन से रहित जीव मुक्त कहलाते हैं। नित्य जीव वे हैं जिन्हें कर्मवश कभी भी संसार प्राप्त नहीं हुआ। ऐसे जीवकोटि में शेषनाग तथा गरुड़ आदि हैं। इस विषय का प्रतिपादन तत्त्व-त्रय ग्रन्थ में किया गया है।

अब मुक्तजीव कौन है, इसका विचार किया जाता है। संसार-सम्बन्ध में अनादिकर्मप्रवाह कारण है। मोक्ष में रुचि न होने में कर्मविशेष ही कारण होता है। इसकी निवृत्ति में अनेक कारण हैं। अनुभव, सामान्यरूप से प्रायश्चित्तानुष्ठान, कर्मफलेच्छा से रहित अत्युत्कट प्रासादिक पुण्य आदि इसके नाश में हेतु माने गये हैं। इस स्थिति में भगवान् के कृपाकटाक्ष से सत्त्वगुण के उदय होने से मोक्ष में रुचि उत्पन्न होती है। तब ब्रह्मनिष्ठ आचार्य की शरण में जाकर

वेदान्तवेद्य ब्रह्मज्ञान प्राप्त होता है। तत्प्राप्तिरूप ही मोक्ष है। इसकी सिद्धि के लिए जीव कामना रहित होकर अपने-अपने वर्णाश्रमोचित कर्मों का अनुष्ठान करके 'धर्मेण पापमपनुदति' इत्यादि श्रुतिसिद्ध भगवान् की आकस्मिक कृपा से या अन्य उपायों को दुस्साध्य समझकर भगवत्प्रपत्तिमूलक उनके अनुग्रह से सांसारिक सब पापों से मुक्त हो जाता है। बाद में उसे अपने स्वरूप का ज्ञान होता है और वह भगवत्कैंकर्यसुख का अनुभव करता है। इस स्थिति में समस्त सांसारिक बन्धनों से मुक्त होने के कारण मुक्त कहलाता है। भगवद्विषयक अनुभव में रुचि न होने के कारण केवल ब्रह्मनिष्ठ आचार्य की सेवा में निरत होकर तथा संसार से निवृत्त होकर स्थानविशेष में जाकर अपने स्वरूप का अनुभव करता हुआ मुक्तजीव ही 'केवल' पद से कहा जाता है।

(तत्त्वत्रयभाष्य)

भगवान् के कृपाकटाक्ष से तथा उनके अनुभव से जीव अत्यधिक आनन्द का अनुभव करता है। इसी से उसके हृदय में सब स्थानों पर, सब समयों में एवं सब अवस्थाओं में भगवद्विषयक सर्वविधकैंकर्य में रुचि उत्पन्न होती है। वह आठ प्रकार के गुणों से युक्त होकर और उत्तरावधिरहित होकर ब्रह्मानुभव करता हुआ भक्त कहलाता है। भोग की समता को लेकर श्रुति द्वारा मुक्त में ब्रह्मसाम्य का प्रतिपादन किया गया है।

(यतीन्द्रमतदीपिका, अष्टमावतार)

यतीन्द्रमतदीपिका की व्याख्या में बताया गया है कि साम्यश्रुति 'निरञ्जनः परमम्' इत्यादि श्रुति है। 'मम साधर्म्यमागताः' इत्यादि गीतावाक्य का भी इसी अर्थ में तात्पर्य है। सायुज्य मोक्ष ही वास्तव मोक्ष है। जैसे स्वर्गादि फलान्तर हैं इसी प्रकार सालोक्य, सारूप्य तथा सामीप्य भी फलान्तर हैं। सायुज्य का अर्थ सयुग्भाव (भोगसाम्य) है। 'सयुक्' शब्द भिन्न-भिन्न पदार्थों का एकत्र साधारण योग को

बतलाता है। 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति' इस श्रुति का भी साम्य अर्थ में ही तात्पर्य है। 'लोकेषु विष्णोर्निवसन्ति' इत्यादि प्राचीन ग्रन्थ भी उक्त अर्थ में प्रमाण हैं। यहाँ बताया गया है कि सालोक्य तथा सारूप्य मोक्षत्वेन प्रतीयमान होता है, वास्तव में वे मोक्षपदवाच्य नहीं हैं। अतः मुमुक्षु सायुज्यरूप मोक्ष की ही इच्छा करता है। इस निर्णय से जो कोई सालोक्यादि भेद से मोक्ष में तारतम्य का प्रतिपादन करते थे वे निरस्त हो गये। कहीं-कहीं सालोक्यादि अर्थ में जो युक्ति शब्द का प्रयोग किया गया है उसे लाक्षणिक समझना चाहिए। जो कोई मुक्ति में तारतम्य बतलाते हैं वे मुक्तिपदार्थ नहीं जानते। कारण यह है कि सब कर्मों की निवृत्ति होने के बाद ब्रह्मानुभव स्वतः प्राप्त होता है। उस अवस्था में तारतम्य की कोई संभावना ही नहीं रहती।

( यती० दी० प्रकाश, अष्टम अवतार )

'आविर्भूतस्वरूपा' इत्यादि तत्त्वमुक्ताकलाप की कारिका तथा उसकी व्याख्या के अनुसार भी सायुज्य मुक्ति ही मुख्य मुक्ति है और सालोक्यादि अर्थ में मुक्ति शब्द लाक्षणिक ही है। उक्त कारिका में 'आविर्भूतस्वरूपा' शब्द आया है जिसका अर्थ है—परशेपता एकरसस्वरूपाविर्भाव से युक्त।

अब एक प्रश्न उपस्थित होता है कि 'अग्निहोत्र' तथा दर्शपूर्णमादि यज्ञ का फल स्वर्ग बताया गया है। इस ( स्वर्ग ) में तारतम्य भी स्वीकार किया जाता है। इसी प्रकार मोक्ष में भी तारतम्य स्वीकार करना चाहिए। यदि ऐसा न माना जाय तो शास्त्र में जो सालोक्यादि मुक्ति विशेष का प्रतिपादन किया गया है उसके साथ विरोध होगा। अतः सालोक्यादि भी मुक्ति का ही भेद है।

इसका समाधान 'सालोक्याद्याः' इत्यादि कारिकाओं के द्वारा किया गया है। सालोक्यादि मुक्ति के भेद नहीं हैं। मुक्ति तो सायुज्य-रूप ही है। अन्यत्र मुक्ति शब्द का प्रयोग लाक्षणिक है।

( तत्त्व मुक्ताकलाप सर्वार्थसिद्धि सहित )

कुछ लोगों का मत है कि मोक्षावस्था में अहमर्थ ( आत्मा ) की अनुवृत्ति नहीं होती है। परन्तु यह मत असंगत है। यदि मुक्तावस्था में अहमर्थ की अनुवृत्ति नहीं मानी जाय तो प्रकारान्तर से आत्म-विनाश ही मोक्ष सिद्ध होगा। परन्तु यह सर्वसिद्धान्त विरुद्ध होगा। 'अहं' शब्द का अर्थ केवल धर्म नहीं है जिससे उसकी निवृत्ति होने पर भी अविद्यानिवृत्ति की तरह स्वरूपमात्र अवशिष्ट रहता, प्रत्युत उसका अर्थ आत्मस्वरूप ही है। 'अहं जानामि' 'ज्ञानं मे जातम्' इत्यादि प्रतीति के आधार पर ज्ञान की प्रतीति आत्मधर्मतया ही होती है।

( श्री भाष्य, १।१।१ )

श्रीभाष्य की व्याख्या इस प्रकार है—मुक्ति में अहमर्थ की अननुवृत्ति का अनुवाद करके 'यत्तु' इत्यादि ग्रन्थ से उसका खण्डन किया जाता है। भाष्य में 'तु' शब्द अर्थ गौरव अर्थ में है। 'अपेशल' शब्द का अर्थ असाधु है 'तथा सति' इत्यादि ग्रन्थ से इसका प्रतिपादन किया जाता है। बौद्धों के मत में ज्ञानसन्तान का उच्छेद मोक्ष माना गया है। इस प्रकार मोक्ष स्वरूपविनाश रूप होगा। यह स्वरूप-विनाश अपुरुषार्थ है। इस तरह उनके मत में दोष देते हुए आप शब्दान्तर से स्वरूपविनाश का ही समर्थन करेंगे। नैयायिकादि के मत में भी यह दोष समान ही है। इनके मत में दुःखनिवृत्ति तथा सुख-प्राप्ति मोक्ष माना गया है। दुःख अपुरुषार्थ है उसकी निवृत्ति पुरुषार्थ रूप होगी। सुख पुरुषार्थ है उसका अभाव अपुरुषार्थरूप होगा। इस प्रकार मोक्ष में पुरुषार्थत्व एवं अपुरुषार्थत्वरूप विरुद्ध धर्मद्वय का सम्मिश्रण होगा। यदि कहें कि अहमर्थ आरोपित है अतः उसकी निवृत्ति होने पर भी स्वरूपविनाश का प्रसंग नहीं होगा, तो यह कहना असंगत है। क्योंकि, ज्ञान की प्रतीति आत्मधर्मतया ही होती है। अहमर्थ में आत्मत्व का समर्थन करके उसकी निवृत्ति मानने पर स्वरूप विनाश का ही प्रसंग होगा।

( श्रुतप्रका० १।१।१ )

यदि कहें कि अविद्या की सर्वथा निवृत्ति से जीव का परब्रह्म के साथ स्वरूपैक्य संभव है, तो यह कहना भी असंगत है। क्योंकि, जीव अविद्या का आश्रय है उसका परब्रह्म के साथ स्वरूपैक्य कभी भी संभव नहीं है। 'परमात्मनोर्योगः' इत्यादि विष्णुपुराण भी उक्त अर्थ में ही प्रमाण है। इसका अर्थ यह है कि आत्मा और परमात्मा में यथार्थ अभेद मानना भ्रम है। क्योंकि, अन्य द्रव्य में तद्द्रव्यत्व नहीं आ सकता। 'इदं ज्ञानमुपाश्रित्य' इत्यादि गीतावाक्य के द्वारा मुक्त में तद्धर्मता का ही प्रतिपादन किया जाता है। इसका अर्थ यह है कि उपासक जीव इस ज्ञान को प्राप्त कर मेरे साधर्म्य को प्राप्त करता है। सृष्टि के आरम्भ में न उसकी उत्पत्ति होती है और न प्रलयकाल में उसका विनाश ही होता है। 'इहात्यात्मभावम्' इत्यादि विष्णुपुराण के श्लोक में 'आत्मभाव' शब्द का अर्थ आत्मा का स्वभाव है। इसका अर्थ यह है कि हे मुने! उस ब्रह्म के ध्यान में लगे हुए जीव में आत्मभाव लाया जाता है। जिस प्रकार चुम्बक लोहा साधारण लोहे को खींचकर अपना समीपवर्ती बनाता है अपना गुण उसमें अर्पण नहीं करता उसी प्रकार परमात्मा भी उपासक जीव को अपना समीपवर्ती ही बनता है उसमें अपने गुणों का आधान नहीं करता। तात्पर्य यह हुआ कि आकर्षक एवं आकृष्यमाण में स्वरूपैक्य कभी नहीं होता। प्रकरण से एवं असन्निधान से सृष्टि एवं प्रलयादिरूप जगद्व्यापार छोड़ कर केवल भोग मात्र की समता ब्रह्मसाधर्म्य समझा जाता है। मुक्त जीव से उपसरण रूप व्यापार मात्र से भी उसमें भोग मात्र से ब्रह्म समता सिद्ध होती है। इन्हीं युक्तियों से सायुज्यादिरूप मोक्षफल भी सिद्ध होता है।

( ब्र. सू. ४।४।१७, ४।४।२१, १।३।२। तथा ३।२।३७। श्रीभाष्य )

उपासना की इच्छा जागृत करने के लिए उक्त श्रुत्यादि के द्वारा जीवों में सदा सदोषत्व एवं उपास्य परमात्मा में सदा निर्दोषत्व, कल्याणगुणाकरत्व तथा सर्वविलक्षणत्व का प्रतिपादन किया गया

है। अब उपासना के सम्बन्ध में कुछ कहने की इच्छा से उपासक जीव को उपास्य परमात्मा का प्राप्तिरूप मोक्ष बतलाते हैं। तुल्यन्याय से शास्त्रप्रतिपादित लौकिक तथा पारलौकिक फल भी बतलाते हैं। 'फलमत उपपतेः' इस सूत्र से सामान्यरूप से उक्त फल सिद्ध होते हैं। परमात्मा सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् एवं बड़े उदार हैं। अतएव वे यज्ञ, दान तथा होमादिरूप उपासना से प्रसन्न होकर लौकिक और पारलौकिक सब सुख तथा स्वरूप-प्राप्तिरूप अपवर्ग फल उपासकों को देने की इच्छा करते हैं। कर्म अचेतन एवं क्षणध्वंसी है, अतः वह कालान्तर में प्राप्त होने वाले फलों का साधन नहीं हो सकता।

( श्री भाष्य, ३।२।३७ )

इन ग्रन्थों के आधार पर उपासक जीव को श्रीपरमपुरुषभगवत्प्राप्तिरूप सायुज्य नाम का मोक्ष सिद्ध होता है। यह श्रीरामानुजाचार्य जी का सिद्धान्त है।

इस प्रकार विशिष्टाऽद्वैतवेदान्त ( श्रीरामानुजाचार्य ) दर्शनानुसार मोक्षस्वरूप का विचार समाप्त हुआ।

## २४. शुद्धविशिष्टाद्वैतवेदान्त ( श्रीरामानन्दाचार्य ) दर्शन

उपासक नित्य परम पद प्राप्त कर उस ब्रह्ममार्ग से सायुज्यादि मोक्ष प्राप्त करता है। उस परम धाम में परमात्मा के साथ आनन्दानुभव करता है। सीमान्तसिन्धु में गोता लगा कर परमात्मा का कृपापात्र बनता है। परमानन्दरूप महासागर में लीन होने के बाद वह फिर संसारी नहीं बनता।

( श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर )

हे उपासक! तुम कामना से रहित हो जाओ गुरु की कृपा से भगवान् श्रीराम को प्राप्त कर आत्मवान् बनो। सब प्रारब्ध कर्मों का भोग करके संचित एवं क्रियमाण कर्मों से रहित होकर सब शुभ कर्मों के फलों को श्रीभगवान् के चरणों में अर्पण करो। इस

इस प्रकार उनकी कृपा से तुम माया के बन्धन में नहीं पड़ोगे। भगवान् की कृपा प्राप्त कर सुषुम्ना नाडी के द्वार से बाहर निकल कर अचिरादि मार्ग से क्रमशः चलते हुए वरुण, इन्द्र एवं ब्रह्मादि से संमानित होकर सीमान्तसिन्धु में गोता लगाते हुए नित्य तथा अजर श्री वैकुण्ठ धाम पहुँच कर वहाँ पर ब्रह्म का सायुज्य प्राप्त कर उन्हीं के साथ आनन्दानुभव करते हुए धन्य बनो।

(श्रीरामार्चन पद्धति)

इस प्रकार भगवद्विषयक अनन्य भक्ति से ही भगवत्प्राप्ति होती है, यह जानकी भाष्य का सिद्धान्त है।

अब एक प्रश्न उपस्थित होता है कि विद्या की उत्पत्ति होने पर इसी जन्म में मुक्ति मिलती है या दूसरे जन्म में।

इसका समाधान यह है कि जिस प्रकार मुमुक्षु जीवों को श्रवण-मननादि द्वारा इसी जन्म में विद्या प्राप्त होती है, प्रकारान्तर से नहीं, इसी प्रकार सतत एवं स्मृतिरूप विद्या के उदय होने पर इसी जन्म में ब्रह्मप्राप्तिरूप मुक्ति मिलती है। स्मृति में सातत्य एवं ध्रुवत्व के अभाव में जन्मान्तर में मुक्ति का नियम नहीं बन सकेगा। 'सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः' अर्थात् अन्तःकरण की शुद्धि होने पर 'स्मृति लाभे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्षः; यह वाक्य बतलाता है कि स्मृति की प्राप्ति से सब हृदय की ग्रन्थियाँ निवृत्त होती हैं। इससे यह निश्चित होता है कि कर्म बन्धन की निवृत्ति में ध्रुवा स्मृति ही कारण है। 'परमात्मा के साक्षात्कार होने पर मुमुक्षु की सब हृदय की ग्रन्थियाँ नष्ट हो जाती हैं, हृदय के सब संशय दूर हो जाते हैं, प्रारब्ध कर्म से भिन्न सब कर्म नष्ट हो जाते हैं।' 'ध्यान करता हुआ मुमुक्षु परब्रह्म का साक्षात्कार करता है।' जिस समय मुमुक्षु द्रष्टा दिव्य, कांचनवर्ण एवं वेदकर्ता ईश्वर का साक्षात्कार करता है उस समय वह ब्रह्मवेत्ता उपासक समस्त पुण्य एवं पाप से रहित निर्विकार होकर परमात्मा की समता को प्राप्त करता है।' इन प्रमाणों के

आधार पर यही सिद्ध होता है कि जब उपासक केवल भगवान् से स्मरण एवं चिन्तन में तत्पर रहता है तब परमात्मा का साक्षात्कार करता है तथा भोगमात्र से परम (भगवान्) की समता प्राप्त करता है। यही मुक्त्यवस्था का निश्चित स्वरूप है।

(व्यास सू० ३।४।५१ तथा जानकीभाष्य)

'परं ज्योतिरूपसंपद्य' इत्यादि श्रुति मुक्त्यवस्था का ही प्रतिपादन करती है। इसमें 'परं ज्योतिष्' शब्द का अर्थ परमात्मा है, उसको प्राप्त कर अर्थात् यथार्थरूप से जानकर अपने आनन्दस्वरूप में स्थित होता है। यह प्रथम श्रुति का अर्थ है। द्वितीय श्रुति का अर्थ इस प्रकार है—विज्ञानघन जीव पाञ्चभौतिक शरीर को त्याग कर सर्वाधार परमात्मा में लीन हो जाता है। यहाँ लीन होने का तात्पर्य यह है कि देव एवं मनुष्यादिरूप नाम तथा रूप से रहित होकर केवल आनन्दस्वरूप में अवस्थित होता है। जिस प्रकार जल में प्रक्षिप्त लवण खण्ड अपने नाम-रूप से रहित होकर जलरूप में दिखलाई पड़ता है वैसे ही मुमुक्षु परमात्मा में लीन होता है।

(श्री आनन्दभाष्य)

विद्या की उत्पत्ति होने पर इसी जन्म में मुक्ति मिलती है या जन्मान्तर में ऐसी शंका होने पर उत्तर दिया जाता है कि जिस प्रकार कर्मों की समग्रता या सामर्थ्य से विद्या उत्पन्न होती है इसी प्रकार सततस्मरणरूप विद्या से इसी जन्म में मुक्ति मिलती है। अन्यथा दूसरे जन्म में भी ब्रह्मप्राप्तिरूप मुक्ति मिलती है। अतः इसमें निश्चित नियम नहीं है। अन्तःकरण की शुद्धि से स्मृति दृढ होती है और स्मृति के लाभ से हृदय की ग्रन्थियाँ (गांठें) नष्ट हो जाती हैं। कर्म बन्धन की निवृत्ति में दृढ़ स्मृति ही कारण है। इस प्रकार यह सिद्धान्त सर्वथा निर्दुष्ट है। सूत्र में 'तदवस्थावधृतेः' इस पद की आवृत्ति अध्याय की समाप्ति का बोधक है।

(व्यास सू. ३।४।५१, तथा श्रीमदानन्दभाष्य)

श्रीमत्परमाचार्य-सदाचारसम्पन्न-परभक्ति-प्रचारक-यतीन्द्रवर-श्रीमद्रामानन्द महाप्रभु तथा उनके अनुयायी महापुरुषों के उक्त सद्ग्रन्थों के अच्छी तरह मनन करने पर यही सिद्ध होता है कि निष्काम कर्मों के अनुष्ठान सहित चित्, अचित् एवं ब्रह्म इन तीनों तत्त्वों के ज्ञान सहित अनन्य उपासना से दृष्ट मिथ्या पदार्थों के ज्ञान नष्ट होने पर परात्परतरतत्त्व परमकारुणिक परमपुरुषोत्तम भक्तवत्सल श्रीजानकीपति भगवान् श्रीरामजी अपने अनन्य उपासक को अपने यथार्थ अनुभव के अनुसार निरवधिक आनन्दरूप पुनरावृत्तिरहित सायुज्य नामक परम मोक्ष अपने नित्य परमधाम साकेत में देते हैं। यही मोक्ष का स्वरूप उक्त ग्रन्थों में दिखलाया गया है।

'मामुपेत्य' इत्यादि गीतावाक्य भी उक्त अर्थ को ही पुष्ट करता है। इसका अर्थ यह है कि हे अर्जुन! मेरे उपासक मुझको प्राप्तकर अनित्य दुःखालयरूप जन्म फिर ग्रहण नहीं करते। कारण यह है कि वे उपासक महात्मा मत्प्राप्तिरूप परम मोक्ष पा चुके हैं।

इस प्रकार अनेक श्रुति, स्मृति एवं सत्सूक्तियों के आधार पर यतिवर आचार्यचरण श्रीरामानन्दाचार्यजी ने भगवान् श्रीरामजी के स्वरूप, उनकी उपासना तथा उनके मन्त्रों का महत्व बतलाकर परमप्राप्य मोक्षस्वरूप भी दिखलाया है।

**उक्त रीति से शुद्धविशिष्टाऽद्वैतवेदान्त ( यतिवर श्रीमद्रामानन्दाचार्य ) दर्शन के अनुसार मोक्षस्वरूप का विवेचन तथा 'मोक्षमीमांसा' नामक ग्रन्थ की व्याख्या समाप्त हुई।**



